लोग डरते थे। उनका खयाल था कि ईश्वर तब दंडदेना चाहता है तब बिजली और बादल के जरिए वह दंड देगा। इसी भय की वजह से वे भाग जाते थे।

५) दूसरों से बातचीत करते समय शिष्टता से बर्ताव करना चाहिए। दो चार सज्जन किसी विषय पर एकांत में बातचीत करते समय उनके बीच में चलेजाना अथवा बाते सुनना अशिष्टता है। बेमतलब किसी की "हाँ में हाँ मिलाना" चापलूसी होगी। न्यायसंगत और उचित बातों का खंडन करना दुराग्रह होगा। बातचीत करते समय हमेशा इन दोषों से बचना चाहिए।

प्रश्न 2) किन्ही दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए।

$1\frac{1}{2}\times1\frac{1}{1} = 3$

१) "यह तो नया ग्रंथ मालूम होता है।"
  i) किस पाठ में आया है ?
  ii) किसने कहा है ?
  iii) किससे कहा है ?

२) "एक आशीर्वाद और दें। मेरी आत्मा संदैव रामनाम में रमी रहें।"
  i. किस पाठ में आया है ?
  ii. किसने कहा है ?
  iii. किससे कहा है ?

३) "मणि छोडकर सर्प नहीं जीता, अन्धा लाठी छोडकर एक डग भी नहीं चलता।"
  i. किस पाठ में आया है ?
  ii. किसने कहा है ?
  iii. किससे कहा है ?

उत्तर-१) i. "यह तेनाली रामलिंगम्" पाठ से लिया गया है।
  ii. इसको भैरव भट्टने कहा।
  iii. तेनाली रामलिंगम् से कहा।

२) i. यह "मारीच" पाठ में आया है।
  ii. मारीच ने कहा।
  iii. श्री राम से कहा।

३) i. "भरत" पाठ में आया है।
  ii. दुष्यंत ने कहा।
  iii. भरत से कहा।

प्रश्न 3) अ) किसी एक पद्य का भावार्थ हिन्दी में लिखिए- 3

१) प्रेम विचित्र वस्तु है जग में
अद्भुत शक्ति-निधान
निद्रा में जागृत जागृति में
है वह नींद समान

अथवा

२) तेरा देवता देवालय में नहीं है।
जहाँ कठोर जमीन को नरम करके
किसान खेती कर रहा है।
जहाँ मजदूर पत्थर तोडकर तैयार
कर रहे हैं,
धूप-बरसात में सदा तपते-झुलसते हैं,
तेरा देवता वहाँ चला गया है।

उत्तर-अ) 'प्रेम' की महानता का वर्णन यहाँ है। दुनिया में प्रेम एक विचित्र वस्तु है। उसमें अद्भुत शक्ति छुपी है। नींद जागरण में समान और जागरण में नींद के समान होता है प्रेम। इस प्रकार प्रेम की शक्ति का अनुभव करते हैं।

अथवा

रवींद्रनाथ ठाकुर से लिखित 'देवालय'

में ये पंक्तियाँ हैं। पुजारी को उद्देश्य करके कवि कहते हैं कि हे पुजारी! तुम भगवान को मंदिर में मत ढूंढों। वह तो खेत में काम करनेवाले किसान के पास खडा है। मजदूर कठोर परिश्रम कर रहे है। बारिश में और धूप में किसान और मजदूर मेहनत कर रहे हैं। हे पुजारी। तुम्हारे देवता के दर्शन किसान और मजदूर में कर लों न कि मंदिर रहनेवाली मूर्ति में।

प्रश्न 3) आ. किसी एक दोहे का भावार्थ हिन्दी में लिखिए।

१. राम नाम मुनि दीप धरु, जीह देहरी द्वार।
तुलसी भीतर बाहर रहुँ, जों चाहसि उजियार।

अथवा

२. रहिमन विद्य बुद्धि नहीं, नहि धरम जस दान।
भूपर जन्म वृथा धरे, पसु दिन पूंछ बिबान॥

उत्तर-१) इस दोहे में राम नाम का महत्व बताते हुए तुलसीदास कहते हैं कि जो आदमी अंदर और बाहर रोशनी चाहता है उसको जीभ रूपी देह पर राम नाम रूपी दीपक रखना चाहिए। इससे उसका मन भी शुद्ध होता बाह्य जगत् का ज्ञान भी होता है।

अथवा

२) यह रहीम का दोहा है। रहीम कहते हैं कि जो आदमी विद्या बुद्धि यश, दान और धैर्य के बिना जीवन बिताता है उसका जीवन उसी प्रकार व्यर्थ माना जायेगा जिस प्रकार पूंछ और सींग के बिना पशु का जीवन।

प्रश्न 4) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए- 4×2 =8

१. देवसिंह और वीरसिंह के बीच अनबन क्यों थी ?

२. पहला बूढा कैसा था ?

३. नेपोलियन् ने अपने वचन का पालन कैसे किया ?

उत्तर-१). राजा देवसिंह न्यायी और बडा धर्मात्मा था। उसके राज्य की दक्षिणी सीमा पर वीरसिंह का राज्य था। राजा देवसिंह अपने परिवार के साथ मंदिर की स्थापना कर के मंदिर के प्रांगण में सोया। उस रात को देवसिंह के बेटे को वीरसिंह ने गायब किया। इसलिए देवसिंह और वीरसिंह के बीच अनबन थी।

२) जार के नौकर ने एक बूढे को ले आया वह बूढा हो चुका था। उसकी कमर झुकी थी। मुंह पोपला हो चुका था। वह दो बैसाखियों के सहारे जार के सामने आया। वह बहरा था। बहुत ही कठिनाई से जार के प्रश्न को उत्तर देते हुए उसने कहा कि उसने बडे दाने नहीं देखे हैं। उसके जमाने में धान्य खरीदे और बेचे जाते थे।

३) नेपोलियन् ने दर्जी को तीन वर दिए थे। पहले वर उसने मांगा था छत की मरम्मत करने के लिए। नेपोलियन ने मरम्मत करने का वादा किया। दूसरा उसने मांगा था पत्नी के सिर ढकने के लिए नकली बाल। उसको भी पूरा करने का आश्वासन दिया। तीसरे वर से दर्जी ने जानना चाहा कि रूसी सैनिक जब मारने के लिए आए तब उसको क्या महसूस हुआ। नेपोलियन ने गुस्से में आकर गोली से उडा देने की आज्ञा दी। सैनिक गोली मारने के लिए आए। दर्जी को बहुत दुःख हुआ। किन्तु नेपोलियन ने सिर्फ तीसरे वर का

अर्थ और भाव समझाने के लिए ऐसा किया था। दर्जी को मुक्त कर दिया गया।

इस प्रकार नेपोलियन नें अपना वचन पूरा किया।

प्रश्न 5) अपनें भाई को प्रवास का विवरण देते हुए पत्र लिखिए।

अथवा

अपनी कक्षा के अध्यापक से 'छूट्टी' मांगते हुए पत्र लिखिए।

उत्तर–

अ ब क
109, लक्ष्मी निवास,
गांधी रोड
धारवाड
5-9-88

प्यारे भाई सुनील,

आशीर्वाद। कई दिनों से तुम्हारा खत नहीं। खत डालते रहना।

मैं कल ही मैसूर से यहाँ आ पहुँचा हूँ। मैं मैसूर में अनेक दर्शनीय स्थल देखें। मैसूर का महल बहुत ही सुंदर है। महल में दरबार समागृह अत्यंत विशाल है। इस महल को देखने देश विदेश के लोग आते हैं। मैसूर में और एक अत्यंत दर्शनीय स्थल वृंदावन गार्डनस् है। यहाँ रात के समय रंगीन फौवारे बहुत सुंदर लगता है। वातावरण बहुत ही अल्हाददायक होता है। इसकें अलावा श्रीरंगपट्टण, ललित महल, चामुंडी बेट्टा आदि का भी में नें दर्शन किए में मैसूर में चार दिन दोस्तों के साथ रहा।

तुम भी गरमी की छूट्टी में जरूर मैसूर देखने जाओ। अब मन लगाकर अभ्यास करो। माँ-बाप नें तुम्हें आशीर्वाद भेजे हैं।

खत डालते रहो।

तुम्हारा भाई,
अशोक

पता–

सुनील रामराव नायक
पालनकर गल्ली
नरगुंद
जिल्हा : धारवाड

अथवा

उत्तर– पूज्य गुरुजी,
X.B. वर्ग,
सर्वोदय स्कूल
बेटगेरी,

मैं कुमार नारायण भीमराव देशपांडे हाजरी नं. २३, आपसे निवेदन करता हूँ कि, मैं अपनी बडी बहन की शादी के लिए कल बेंगलूर जा रहा हूँ। शादी के बाद भी मुझे बेंगलूर में एक दिन रुकना पडता है। मैं आपसे प्रार्थना करता हूँ कि मुझे चार दिन की छूट्टी मंजूर करें। मैं शुक्रवार फिर हाजर होता हूँ।

दि. 6-8-83
बेटगेरी

आपका विधेयक विद्यार्थी
एन्.बी. देशपांडे

प्रश्न 6) अपनी मातृ भाषा में अनुवाद कीजिए–

शंकर नें सालभर कठिण तपस्या कीं। मियाद पहले रुपया अदा करने का व्रत-सा कर लिया। दोपहर के पहले भी चूल्हा न जलता था। केवल लडके के लिए रात को रोटियाँ रख दी जाती थीं। पैसे रोज का तमाखू पी जाता था।

उत्तर–

ಶಂಕರನು ಇಡೀ ವರ್ಷ ಕಠಿಣ ತಪಸ್ಸು ಮಾಡಿದನು. ಅವಧಿ ಪೂರ್ಣ ಮುಗಿಯುವ ಮೊದಲೇ ದುಡ್ಡು ಮುಟ್ಟಿಸುವ ವ್ರತ ಮಾಡಿದನು. ಮಧ್ಯಾಹ್ನಕ್ಕಿಂತ ಮೊದಲು ಒಲೆ ಹತ್ತುತ್ತಿದ್ದಿಲ್ಲ. ರಾತ್ರಿಯಲ್ಲಿ ಕೇವಲ ಹುಡುಗನ ಸಲುವಾಗಿ ರೊಟ್ಟಿಯನ್ನಿಡಲಾಗುತ್ತಿತ್ತು. ಪ್ರತಿ ದಿನ ದುಡ್ಡಿನ ತಂಬಾಕನ್ನು ಸೇದುತ್ತಿದ್ದನು.

प्रश्न 7) निम्नलिखित प्रश्नों के चार-चार उत्तर दिए गए हैं। उनमें से एक सही उत्तर चुनकर अपनी उत्तर पुस्तकमें लिखिए·

१) 'उपस्थित' शब्द का विरुध्द शब्द है–
अ. हाजर आ. गैर हाजर इ. अनुनस्थित ई. अनुपस्थिति.

२) 'कर' शब्द का भाववाचक संज्ञारूप है:
अ. करनी आ. करानी इ. करी ई. करिये

३) 'मोर' शब्द का स्त्रीलिंग रूप है:
अ. मारनी आ. मोरानी इ. मेरनी ई. मोरनी

४) 'देहात' शब्द का विशेषण रूप है:
अ. दहात आ देहाती इ दोहात ई. दोहाथ

५) इसमें सही अक्षर विन्यास(हिज्जे) का शब्द है:
अ· शिष्टाचर आ· शिसटाचार इ. शिष्टा–चार ई. षिष्टाचार

६) 38 को हिन्दी में कहते है:
अ. तीस पर आठ आ. तीस आठ इ. उन-चालीस ई. अडतीस

७) इनमें व्याकरण शुध्द वाक्य है:
अ. राम आम खायी आ. राम ने आम खाया इ. राम आम खाती है। ई राम से आम खाया

८) 'छूना' शब्द का समानार्थक शब्द है:
अ. चूना आ. छानना इ. छीनना ई. स्पर्श करना

९) बाबूजो आप इस कुरसी पर... ...। यहाँ सही क्रिया है:
अ. बैंठ आ. बैठिये इ. बिठाओ ई. बैठाओ

१०) कविता की रचना करनेवाले को कहते हैं:
अ. लेखक आ. उपन्यासकर इ. विमर्शक ई. कवि

११) झूलते हुए बगीचे... ... ...में था।
अ ग्रीक आ. ग्रीस इ. मिस्र ई. बेबिलोनिया·

१२) हमिंगबर्ड एक--- ---- ---चिडिया है।
अ. बडी आ. छोटी इ. शक्तिशालि ई. मोटी

उत्तर-
१) अ. हाजर  २) अ. करनी
३) ई. मोरनी  ४) आ. देहाती
५) इ. शिष्टाचार  ६) ई. अडतीस
७) आ. रामने आम खाया  ८) ई. स्पर्श करना
९) आ. बैठिये  १०) ई. कवि
११) ई. बेबिलोनिया  १२) इ शक्तिशालि

—★—

## 1984 OCTOBER

प्रश्न 1) अ. किन्ही तीन प्रश्नों के उत्तर एक-एक वाक्य में लिखिए– 3

१· किन्हे अष्ट दिग्गज कहते हैं?
२· किसे 'ममी' कहा जाता है?
३. 'नारंगी का छिलका' पाठ के लेखक कौन है?
४. मानव को परमात्मा की देन क्या है?
५. बैडमिंटन के खिलाडियों के नाम लिखिए-

उत्तर– १. राजा कृष्णदेवराय के दरबार में रहनेवाले आठ तेलुगु कवियों को अष्टदिग्गज कहते है।

२. मरे हुए बादशाह के शरीरों को 'ममी' कहा जाता है।

३. 'नारंगी का छिलका' पाठ के लेखक श्री श्री प्रकाश हैं।

४. "बोली" मानव के लिए परमात्मा की देन है।

५. श्री प्रकाश पडकोणे, डरेक तालबोट, देवेंद्र आहूजा, सईद मोदि, पारथी, गांगुली शोभा मेहता आदि बैडमिंटन के खिलाडी हैं।

प्रश्न 1) आ. किन्ही 'तीन' प्रश्नों के उत्तर चार या पांच वाक्यों में लिखिए– 3×3=9

१) भैरवभट्ट को हरानें के लिए तेनाली रामलिंगम् ने क्या उपाय किया ?

२) झूलते हुई बगीचे का निर्माण क्यों हुआ था ।

३) किन-किन खेल देखकर प्रकाश पाडुकोणे प्रभावित हुए ?

४) साइलेंस डोगुड के नाम से बेंजमिन नें कहानियाँ क्यों लिखी ?

५) गैंडा कितना शक्तिशाली होता है ?

उत्तर– १) तेनाली रामलिंगम् रेशमी वस्तु को दरबार में ले आए। भैरवभट्ट के पूछने पर रामलिंगम् नें बताया कि यह तिलकाष्ठ महिषबंधन नामक तर्कशास्त्र का ग्रंथ है। भैरवभट्ट इस ग्रंथ के बारे में कुछ भी नहीं जानता था। वह डर गया। पराजित होने की शंका से भैरवभट्ट भाग गया। तिलकाष्ठ महिषबंधन और कुछ नहीं सिर्फ तिल के पौधे और भैंस को बांधनें की रस्सी मात्र थी।

उत्तर– २) बेबिलोनिया के राजा नें एक सुंदर लडकी से विवाह किया। बेबिलोनिया का इलाका बिलकुल रेगिस्तानी था। रानी उदास रहने लगी। उसे मायके की याद आने लगीं। रानी को खुश करने के लिए अपने महल के छत्तों और दीवारों पर फलों के वृक्ष और फूलों के पौधे लगाने का हुक्म दिया। उस तरह झूलते हुए बगीचे का निर्माण हुआ।

उत्तर- ३) प्रकाश पाडुकोणे विश्वविख्यात बैडमिंटन के खिलाडी है। बैडमिंटन से उन्होंनें जीवन-मरण नाता जोडलिया है। नंदू नटेकर, सुरेश गोयल दिनेश खन्ना आदि के खेल से वे प्रभावित हो चुके हैं। बैडमिंटन के अलावा वे लानें टेनिस से प्रभावित हो चुकें हैं।

उत्तर– ४) बेंजमिन होनहार लडका था। चौदह वर्ष की उम्र में वह कहानियाँ लिखने लगा। उसके भाई को पता लग गया तो शायद छापने के लिए तैयार नहीं होंगे। इसलिए उसनें एक लडकी साइलेंस डोगुड के नाम से कहानियाँ लिखी।

उत्तर– ५) गैंडा बहुत हीं विशाल और शक्तिशाली जानवर है। यदि इसे गुस्सा आए तो कार की परत को भी मोड सकता है। नींद लानें वाली दवा देने पर भी एक कार को उलट सकता है। इसका वजन ४ टन होता है।

यह घुर घुराते हुए झाडियों को रौंदते हुए दौडता हैं।

प्रश्न 2) किन्ही दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए : $1\frac{1}{2}\times1\frac{1}{2}=3$

१. 'हारना कोई बुरी बात नहीं है। हिम्मत हारना बुरी बात है।'

अ. किस पाठ में आया है ? आ किसनें कहा है ? इ. किससे कहा है ?

२. "छोटी उम्र की आदतें जन्म भर बनी रहती हैं।"

अ. किस पाठ में आया ? आ. किसने कहा है ? इ. किससे कहा है ?

३. "इस खेत की फसल सब से अच्छी है महाराज।"

अ. किस पाठ में आया है ? आ. किसने कहा है ? इ. किससे कहा है ?

उत्तर–१) अ. 'आज मेरा है कल तुम्हारा है' पाठ में यह वाक्य आया है। आ. प्रकाश पाडुकोणे ने कहा है। इ. पाठकों से कहा है।

उत्तर- २) अ. यह वाक्य 'नारंगी का छिलका' पाठ में आया है। आ. लेखक श्री प्रकाश ने कहा है। इ. पाठकों से कहा है।

उत्तर-३) अ. यह वाक्य 'मानवता' पाठ में आया है। आ. इस वाक्य को किसान ने कहा है। इ. राजा से कहा है।

प्रश्न 3) अ. कविता का नाम बताते हुए किसी एक पद्य का भावार्थ हिन्दी में लिखिए : 3

१) लक्ष भले ही दूर तुम्हारा, पहुँचो जोर लगा-
कर सारा मर्दों की हिम्मत के आगे क्या पर्वत
क्या जल की धारा संभव है तू पहुँच न पाए
शायद कुछ दूरी रह जाए 'आशा की जय'
कहकर फिर भी बढता जाए कदम तुम्हारा।
आगे बढना............

या

२) गन्ध विहीन फूल है जैसे
चंद्र चन्द्रिका हीन,
यों ही फीका है मनुष्य का
जीवन प्रेम विहीन।

उत्तर-अ) कविता का नाम है 'आगे बढना काम तुम्हारा'। कवि कहते हैं कि व्यक्ति को लक्ष्य की ओर बढना चाहिए। चाहे वह लक्ष्य बहुत दूर ही क्यों न हो। मर्दों की हिम्मत के आगे पर्वत झुक जाते हैं। पानी की धारा भी मर्दों के सामने कुछ नहीं कर सकती। संभव है तू मंजिल तक पहुँच भी नहीं सकता है। फिर भी आशा की जय जयकार करते हुए आगे बढना चाहिए।

इस प्रकार कवि आगे बढने को प्रोत्साहन देता है।

या

उत्तर-२) ये पंक्तियाँ 'प्रेम' नामक कविता में आई हैं। प्रेम में शक्ति का स्रोत होता है। प्रेम रहित जीवन गंधहीन फूल के समान निस्तेज हो जाता है। हमारा जीवन गंधयुक्त फूल के समान और चांदनीयुक्त चंद्रमा के समान होना चाहिए। हमारा जीवन प्रेमयुक्त होना चाहिए।

प्रश्न 4) अ. कवि का नाम बताते हुए किसी 'एक' दोहे का भावार्थ लिखिए।

१) कबीर मानव जनमु दुर्लभु है, होई न बारै बार
जिउबन फल पाके, भुई गिरहि, बहुरि न लागै डार।।

या

१) तरवर फल नहीं खात है, सरवर पियै न पान
कहि रहीम परकाज हित, संपति संचहि सुजान।।

आ. यह कबीरदास का दोहा है। वे कहते हैं कि मानव जन्म प्राप्त होना बहुत मुश्किल है। बार-बार प्राप्त नहीं होता है। पका हुआ फल जमीन पर गिरजाने से वापस वह पेड की डाली को नहीं लगेगा।

या

२) यह रहीम का दोहा है। पेड अपने फलों को नहीं खाते हैं। सरोवर के पास पानी होने पर भी वे खुद नहीं पीते हैं। उसी प्रकार इस दुनिया में सज्जन लोग संपत्ती का संचय दूसरे लोगों के लिए करते हैं, न कि अपने लिए।

प्रश्न 5) आ. किन्ही दो प्रश्नों के उत्तर हिन्दी में लिखिए- 4×2=8

१) भूरिषेण ने नाई को दीप्तिकेतु के पास क्यों भेजा ?

२) शृंगदेव ने वीरसेन को शिक्षा कैसे दी ?

३) जतीन का नाम बाघा जतीन क्यों पडा?
४) दर्जी ने नेपोलियन से क्या. मांगा ?

उत्तर-१) भूरिषेण दीप्तिकेतु का शत्रु था। वह दीप्तिकेतु को हमेशा के लिए खत्म कर देना चाहता था। इस बार अपने नाई को बुलाकर आदेश दिया कि तुम राजा दीप्तिकेतु के पास जाकर दाढी बनाने का बहना करके तेज उस्तरे से गर्दन काट डालो।

उत्तर- २) शृंगदेव साधु था। डाकू वीर सेन ने भगवान को दिखाने के लिए साधु से कहा। साधु शृंगदेव ने चार पत्थरों को उठाकर पहाड पर चढने के लिए कहा। किंतु पत्थरों को लादकर वह चढ न सका। चारों पत्थरों को फेंकने के बाद ही वह पहाड पर चढ सका वहाँ का सृष्टि सौंदर्य देख सका। शृंगदेव नें शिक्षा देते हुए कहा कि तुम्हारे पीठपर पापों का बोझ लदा है। पत्थरों के बोझ को हटाने से जैसे तुम को सृष्टि सौंदर्य को दर्शन हुए उसी प्रकार पापों को बोझ हटाने से तुम्हे प्रभु के दर्शन होंगे।

वीरसेन खुश हुए। इस प्रकार शृंगदेव ने वीर सेन को शिक्षा दी।

उत्तर- ३) एक बार जतीन अपने दोस्तों के साथ जंगल गया था। देर करके लौटते समय जतीन पर एक शेरने हमला किया। सभी उनके साथी डरके मारे भाग गए। किंतु जतीन डरकर शेर से मुकाबिला करके उसे मार डाला। उस दिन से सभी उसे 'बाघा जतीन' नाम से पुकारने लगे।

उत्तर- ४) दर्जी नें नेपोलियन को आश्रय दिया था। उसके बदले नेपोलियन नें तीन वर मांगने को कहा। दर्जी ने पहले वर से अपने घर की छत की मरम्मत करने को कहा। दूसरे वर से उसने अपनी पत्नी के लिए नकली बाल मांगा। तीसरे वर से उससे जानना चाहा कि रुसी सैनिक उसके सीने के इर्द-गिर्द भाले चुभा रहे थे तब वह क्या महसूस कर रहा था।

प्रश्न 5) प्रवास जाने के लिए १००रुपए मांगते हुए अपनें पिताजी को पत्र लिखिए- 4

या

पांच दिन की छुट्टी मांगते हुए अपनी शाला के प्रधान अध्यापक के नाम पत्र लिखिए-

उत्तर-

अ ब क
505, मातृछाया
सारस्वत कालनी
धारवाड

3-9-88

पूज्य पिताजी,

सादर प्रणाम। आपका खत मिला है। अभ्यास करने के लिए आपने चेतावनी दी है। मैं अभ्यास कर रहा हूँ।

१५ तारीख को हमारे स्कूल के बहुत से लडकें प्रवास को जा रहे हैं। प्रवास में अनेक स्थल दिखा रहे हैं। मेरा मन ललचाता है कि में भी इस प्रवास में शामिल होऊँ। गोवा, दांडेली, अंबिका नगर आदि देखने योग्य स्थल हैं। मैने अभी तक समुंदर नहीं देखा है। यह एक अच्छा मौका मिला है। प्रवास का खर्च रु. १००=०० आएगा। आप कृपया रु. १००=०० M.O. भेजिए। में देखकर आने के बाद जरूर खत लिखूगा।

माँ को नमस्कार। छोटे भाई को आशीर्वाद

आपका विनम्र
अ ब क

पता–

एम्.आर् देशपांडे
गांधी चौक
जिल्हा : रायचूर

अथवा

प्रश्न 6)

अ ब क
85, नेहरु नगर
हुबली
जिल्हा : धारवाड
दि :– 9 2-88

सेवामें
प्रधान अध्यापक
माडेल हाइस्कूल
हुब्ली

आदरणीय प्रधानाध्यापकजी,
सविनय प्रणाम।

मैं आपकी स्कूल में X.A. वर्ग में पढ रहा हूँ। बुधवार १: तारीख को बंबई में मेरी बहन का शादी हो रही है। कल हम सभी जा रहे हैं। कृपया आप मुझे १०–२–८४ से १४–२–८४ तक पांच दिन की छुट्टी प्रधान कीजिए। मैं १५ तारीख को फिर क्लास को हाजिर होऊँगा।

धन्यवाद।

आपका आज्ञाकार
अ ब क

प्रश्न 7) बेंजामिन अपने गरीब माता-पिता का पंद्रहवां बच्चा था। उसके पिता अमेरिका के बोस्टन शहरमें मोमबत्तियाँ और साबुन बनाने का काम करते थे। वे उसे स्कूल नहीं भेज सकते थे। बेंजामिन को उसकी माँ ने घर पर ही पढाया था। बारह वर्ष की छोटी-सी उम्र में ही उसे अपने बडे भाई जेम्स के पास प्रेस में काम करने के लिए मेसाचुसेटस भेज दिया गया।

उत्तर–

ಬೆಂಜಾಮಿನ್‌ನು ತನ್ನ ಬಡತಂದೆ-ತಾಯಿಗಳಿಗೆ 15ನೇ ಮಗುವಾಗಿದ್ದನು.ಅವನ ತಂದೆಯುವರು ಅಮೇರಿಕೆಯ ಬೋಸ್ಟನ ಶಹರದಲ್ಲಿ ಮೇಣಬತ್ತಿ ಹಾಗೂ ಸಾಬೂನು ಮಾಡುವ ಕೆಲಸ ಮಾಡುತ್ತಿದ್ದರು ಅವರು ಅವನನ್ನು ಶಾಲೆಗೆ ಕಳಿಸಲು ಸಾಧ್ಯ ವಿರಲಿಲ್ಲ. ಬೆಂಜಾಮಿನ್‌ನಿಗೆ ಅವನ ತಾಯಿಯು ಮನೆಯಲ್ಲಿಯೇ ಪಾಠ ಹೇಳಿ ಕೊಟ್ಟಿದ್ದಳು. ಹನ್ನೆರಡನೇ ವರ್ಷದ ಚಿಕ್ಕ ವಯಸ್ಸಿನಲ್ಲಿಯೇ ಅವನನ್ನು ಅವನ ಅಣ್ಣನಾದ ಜೇಮ್ಸನ ಹತ್ತಿರ ಪ್ರೆಸ್‌ನಲ್ಲಿ ಕೆಲಸ ಮಾಡಲು ಮೆಸಾಚುಸೆಟ್ಸ್‌ಕ್ಕೆ ಕಳುಹಿಸಿ ಕೊಡಲಾಯಿತು.

प्रश्न 8) निम्नलिखित प्रश्नों के चार उत्तर दिए गए हैं। उनमें से एक सही उत्तर चुनकर अपनी उत्तर-पुस्तकमें लिखिए।

१) 'डर' इसका विरुद्ध शब्द है :
अ. भय आ. अभय इ. निडर ई. निर्भय

२) 'मीठा' शब्द का भाववाचक संज्ञा रूप है :
अ. मिठाई आ. मीठाई इ मीठी मिठास

३) पढेलिखे आदमी को कहते हैं :
अ. अनपढ आ. अपढ इ. शिक्षित
ई. अशिक्षित

४) इनमें सही अक्षर विन्यास (हिज्जे) का शब्द है :
अ. उपस्तीत आ. उपस्थित इ. अनुपस्तीत

५) '४२' को हिन्दी में कहते हैं :
अ. चालीस पर दो आ. चालीस दो
इ. बयालीस ई एकतालीस

६) 'हाथी' शब्द का स्त्रीलिंग शब्द है :
अ. हथानी आ. हथिनी इ. हाथिनी
ई. हाथियानी

७) 'लडकी' शब्द का बहुवचन है :
अ. लडकीएँ आ. लडकीयाँ इ. लडके
ई. लडकियाँ

८) 'आकाश' शब्द का समनार्थक शब्द हैं :
अ. आसमान आ असमान इ. आमने-सामने
ई. बादल

९) इनमें व्याकरण शुध्द वाक्य है :
अ. राम रोटी खाया आ. राम ने रोटी खायी
इ. राम नें रोटी खायी ई. राम से रोटी खाया गया

१०) सरला गाना.........है। इनमें सही क्रिया चुनकर भरिये :
अ. गाता है आ. गात है इ. गाती है
ई. गाते है

११) यूनान शब्द का विशेषण रूप है :
अ. यूनानी आ. यूना इ. यूनाना ई. यूनस

१२) 'हॅमिंगबर्ड' की जीभ... ...होती है।
अ. मोटी आ. छोटी इ. नाटी ई. लम्बी

उत्तर–

| | |
|---|---|
| १] इ. निडर | २] ई. मिठास |
| ३] इ. शिक्षित | ४] आ. उपस्थित |
| ५] इ. बयालिस | ६] आ. हथिनी |
| ७] ई. लडकियाँ | ८] अ. आसमान |
| ९] आ. रामनें रोटी खाई | १०] इ. गाती है |
| ११] अ. युनानी | १२] ई. लम्बी |

## 1985 APRIL

प्रश्न 1) अ. किन्हीं तीन प्रश्नों के उत्तर एक-एक वाक्य में लिखिए : 3

१. भरत किसका बेटा था ?

२. मारिशस की उत्पत्ती किसके कारण हुई ?

३. "तिलकाष्ठ महिष बंधन" क्या था ?

४. "कवि की वाणी" पाठ के लेखक कौन है ?

५. वीरसेन कौन था ?

उत्तर– १] भरत शकुंतला और दुष्यंत का बेटा था।

२] मारिशस की उत्पत्ती मारीच के कारण हुई।

३] तिलकाष्ठ महिष बंधन यानें तिल का पौधा और भैंस को बांधने की रस्सी मात्र थी। और कुछ नहीं।

४] "कवि की वाणी" पाठ के लेखक श्रीं अखिलेश्वर हैं।

५] वीरसेन एक क्रूर डाकू था।

प्रश्न 1) आ. किन्हीं 'तीन' प्रश्नों के उत्तर चार या पांच वाक्यों में लिखिये।

3 × 3 = 9

१] तेनाली रामलिंगम् किसके दरबार में थे ? उनको कैसा गौरव मिला था ?

२] खेल में हारने के बारे में प्रकाश पडुकोणे क्या कहते है ?

३] ब्यूनस आयरस को दक्षिण अमेरिका का पेरिस क्यों कहते हैं ?

४] स्वस्थ नागरिकता का मूल मंत्र क्या है ?

५] मारीच की अंतिम इच्छा कैसे पूरी हुई ?

उत्तर– १) तेनाली रामलिंगम् विजयनगर के राजा कृष्णदेवराय के दरबार में थे। वे आशु कवि थे।' उनकी प्रतिभा और कविता की शक्ति से प्रभावित होकर राजा ने उन्हे दरबार के अष्ट-

दिग्गजों में स्थान दिया था। उनकी कीर्ति रोज बढती ही गई।

उत्तर– २) आदमी को खेलना चाहिये। खेल में कभी जीतता है तो कभी हारता है। हारना कोई बुरी बात नहीं है। किंतु हिम्मत हारना बहुत बुरी बात है। प्रकाश पाडुकोणे भी बहुत बार हार चुके है। किंतु हर हारसे उसने सबक सीखा है।

उत्तर– ३) ब्यूनस आयरस के लोग थकान मेहसूस नहीं करते हैं। इस नगर में १४० सिनेमा घर और १२० नैट क्लब और ५० से भी अधिक थियेटर हैं। इसीलिए ब्यूनस आयरस को दक्षिण अमेरिका का पेरिस कहते है।

उत्तर– ४) हमें दोस्तों के साथ वैसाही आचरण करना चाहिए जैसा हैम चाहते हैं कि दूसरे हमारे साथ करें। यही स्वस्थ नागरिकता का मूल मंत्र है।

उत्तर– ५) कई शताब्दी बीत गए। लोग मारिशस द्वीप पर मजदूरी करने के लिए आने लगे। वे सभी राम के भक्त थे। दिन में मेहनत करके रात में राम नाम का स्मरण करते थे। मारीच को रोज रामनाम सुनाई देने लगा। इस प्रकार मारीच की अंतिम इच्छा पूर्ति हुई।

प्रश्न 2) किन्हीं 'दो' प्रश्नों के उत्तर लिखिए : $1\frac{1}{2}\times1\frac{1}{2}=3$

१. "आप जैसा चाहे अपना भविष्य बना सकते है।"
अ. किस पाठ में आया है ? आ. किसने कहा है ? इ. किससे कहा है ?

२. "लडकों जल्दी घर की ओर भागो।"
अ किस पाठ में आया है ? आ. किसने कहा है ? इ. किससे कहा है ?

३. "होगा कोई, राजा होगा अपनें घर का हमारा क्या ?"
अ. किस पाठ में आया है ? आ. किसनें कहा? इ. किससे कहा है ?

उत्तर– १) अ. यह वाक्य 'आज मेरा है। कल तुम्हारा हैं।' पाठ में आया है। आ. प्रकाश पाडुकोणे नें कहा है। इ. पाठकों से कहा है।

उत्तर– २) अ. यह वाक्य बेंजामिन की पतंग पाठ में आया है। आ. लोगों ने कहा हैं। इ. लडकों से कहा है।

उत्तर ३) यह वाक्य भरत पाठ में आया है। आ. भरत ने कहा है। इ. पद्मनाभ से कहा है।

प्रश्न 3) अ. कविता का नाम बताते हुए किसी एक पद्य का भावार्थ हिन्दी में लिखिए : 3

१) इसके पर्वत इसकी पावन नदियाँ
भर पेट नहाई है जिन में सदियाँ
वैसे तो सारे देश सितारे हैं।
लेकिन यह उन सब में ध्रुवतारा है।

अथवा

२) प्रेम स्वर्ग है, स्वर्ग प्रेम है
प्रेम अशंक, अशोक।
ईश्वर का प्रतिबिम्ब प्रेम है
प्रेम हृदय–अशोक ॥

उत्तर– १) पंक्तियाँ 'देश हमारा ध्रुवतारा है' कविता में आया है।

भारत में बडे-बडे पर्वत हैं। और अनेंक नदियाँ सदियों से बह रही हैं। दुनियाँ में रहनेवाले देश सितारों के समान हैं। परंतु हमारा देश उन सितारा में ध्रुवतारा का समान हमेंशा चमकता रहेगा।

अथवा

उत्तर– १) 'प्रेम' कविता में ये पंक्ति है।

प्रेम के बारे में बताते हुए कवि कहते हैं कि प्रेम स्वर्ग के समान है। स्वर्ग ही मानो प्रेम है। प्रेम में न शंका होता है, और न शोक होता है। ईश्वर का प्रति बिम्ब ही प्रेम है। प्रेम से भरा हृदय चमकता रहेगा।

प्रश्न 3) आ. कवि का नाम बताते हुए किसी एक दोहे का भावार्थ हिन्दी में लिखिए : 3

१. रहिमन रिसि के छांडिके करी गरीबी भेस। मीठा बोलो नै चलो, सबै तुम्हारी देस ॥

अथवा

२. गोधन गजधन वाजिधन और रतन धन खान। जब आवै संतोष धन, सब धन धूरि समान।

उत्तर– १. यह दोहा रहीम का है। वे कहते है- क्रोध को त्याग दो। गरीबी का वेश धारण करो। सभी के साथ मीठा बोलो, और सद्व्यहार के साथ चलो। यहाँ रहनेवाले सभी तुम्हारे ही देश के हैं।

अथवा

उत्तर– २. यह तुलसीदासजी का दोहा है। संतोष के महत्व के बारे में बताते हुए तुलसीदास कहते हैं कि गाय, हाथी, घोडें और रत्नों के खान रहनें पर भी संतोष रूपी धन के आगे वे सभी धूल के समान हैं। आदमी को संतोष महत्व का है, न कि घोडे और रत्न।

प्रश्न 4) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए– 4×2=8

१. देवसिंह नें अपना कर्तव्य कैसे निभाया?

२. अंडे के बराबर का दाना जार के हाथ में कैसे आया ?

३. तेलगु के अध्यापक रामनाथ क्यों निराश हुए ?

४. श्यामू सियार क्यों चिंतित हुआ ?

उत्तर– १. मोगलों ने बिलासपुर पर आक्रमण किया। वीरसिंह की सेना पीछे हटने लगी। वीरसिंह घबरा गया। वीरसिंह ने देवसिंह से मदद मांगी। देवसिंह ने अपनी सेना समेत मोगलों पर आक्रमण किया। मोगल सेना में हाहाकार मचगया। देवसिंह की मदद के कारण मोगल सेना भाग गई। वीरसिंह जीत गए। इस प्रकार देवसिंह ने योग्य समय पर वीरसिंह को मदद करके अपना कर्तव्य निभाया।

उत्तर– २. एक दिन लडके गली में खेल रहे थे। उनको गेहूँ के दाने से मिलती जुलती कोई वस्तु मिली। वह दाने के समान ही थी। उसका आकार मुरगी के अंडे के बराबर था। एक राहगीर नें इकन्नी दे कर लडकों से उसे खरीद लिया। बाद में राहगीर ने उस दाने को जार को बेंच दिया। इस प्रकार अंडे के बराबर दाना जार के हाथ में आया।

उत्तर– ३. शिवाजी एक अच्छा लडका था। वह अपनें बहन और बहनों के यहाँ रहता था। शिवाजी में मानसिक विकृतियाँ घर कर गई थी। स्कूल के अध्यापक रामनाथ भी शिवाजी को सुधारना चाहते थे। परंतु शिवाजी परिस्थिति का दुरुपयोग करके भाग गया। शिवाजी के ऐसे बरताव को देखकर रामनाथ निराश हुए।

उत्तर ४: श्यामू नामक एक सियार था। अपनी चालाकी से वह सभी को ठगने लगा। सभी जानवर परेशान हुए। उन्होंने श्यामू का साथ छोड दिया। अब वह अकेला रह गया। वह भूखों मरने लगा। शहर में घुसने की कोशिश की कुत्तों ने

उसे भगा दिया। इसी वजह से श्यामू सियार चिंतित हुआ।

प्रश्न 5) अपनी पाठशाला के प्रधानाध्यापक शालांत पत्र (T.C.) मांगते हुए पत्र लिखिए।

अथवा

किसी एक दर्शनीय स्थान का वर्णन करते हुए अपने मित्र को पत्र लिखिए।

उत्तर–

अ ब क
125, सुभाषनगर
हुबली 10-6-85

सेवा में,

प्रधानाध्यापक न्याशनल स्कूल
धारवाड

विषय– शालांत प्रमाण पत्र को पाने के बारे में

मान्य महोदय,

प्रणाम। मैं आपके स्कूल में १९८५ तक पढता रहा। १९८५ एप्रिल में एस्.एस्.एल्.सी. परीक्षा में प्रथम वर्ग में पास हुआ हूँ। अब मै यहाँ के कॉलेज में भर्ती होना चाहता हूँ। कृपता मेरे शालांत प्रमाण पत्र का (T.C) ऊपर लिखे पत्ते पर शीघ्र भेजनें की कृपा करें।

धन्यवाद

भवदीय,
अ ब क

पता–

सेवा में
प्रधानाध्यापक न्याशनल स्कूल
धारवाड

उत्तर–

अ ब क
14, बादामी रोड
रोण
धारवाड
10-8-85

प्रिय मित्र मोहन,

प्रणाम। मैं पिछले हफ्ते मैसूर देखने गया था। मैसूर एक सुंदर नगर है। यहाँ का राजमहल बहुत बडा है। इतना सुंदर राजमहल दक्षिण हिन्दूस्थान में और कोई नहीं है। यहाँ एक बहुत बडा प्राणि-संग्रहालय है। तरह-तरह के पशु-पक्षी यहाँ है। इसके अलावा मैसूर के वृंदावन गार्डन एशिया में ही प्रसिध्द है। यहाँ के रंगीन फौव्वारे रात्री के समय बहुत ही सुंदर लगते हैं। ऐसा सुंदर मैसूर नगर देखनें के लिए मेरा मन बार-बार ललचाता है। तुम भी एक बार जरूर मैसूर नगर को देखो।

तुम्हारा अभ्यास कैसे चला है? माँ-बाप को मेरा नमस्कार खत का जवाब देना।

तुम्हारा प्रिय मित्र
अ ब क

पता–

सेवा में
मोहन गोपालराव धारवाडकर,
टयागोर रोड
रायचूर

प्रश्न 6) अपनी मातृभाषा में अनुवाद कीजिए- 5

राजा कृष्णदेवराय के दरबार में बाहर से बडे-बडे कवि आया करते थे। राजा योग्य कवियों का बडा सम्मान करते थे। एक बार उसके दरबार में भैरवभट्ट नाम का एक

व्यक्ति आया। उसके कानों में कुंडल, हाथों में सोने के कंकण विराजमान थे। वह देखने में महान् पंडित लगता था।

उत्तर–

ರಾಜಾ ಕೃಷ್ಣದೇವರಾಯನ ದರಬಾರಕ್ಕೆ ಹೊರಗಿನಿಂದ ದೊಡ್ಡ ದೊಡ್ಡ ಕವಿಗಳು ಬರುತ್ತಿದ್ದರು. ರಾಜನು ಯೋಗ್ಯ ಕವಿಗಳ ಸನ್ಮಾನವನ್ನು ಮಾಡುತ್ತಿದ್ದನು. ಒಂದು ಸಲ ಅವನ ದರಬಾರಿಗೆ ಭೈರವಭಟ್ಟ ಎನ್ನುವ ವ್ಯಕ್ತಿಯು ಬಂದನು. ಅವನ ಕಿವಿಯಲ್ಲಿ ಕುಂಡಲ, ಕೈಗಳಲ್ಲಿ ಬಂಗಾರದ ಬಳೆಗಳು ಶೋಭಿಸುತ್ತಿದ್ದವು. ಅವನು ದೊಡ್ಡ ಪಂಡಿತನ ಹಾಗೆ ಕಾಣುತ್ತಿದ್ದನು.

प्रश्न 7) निम्नलिखित प्रश्नों के चार-चार उत्तर दिए गये हैं। उनमें से हर प्रश्न के एक सही उत्तर चुनकर अपनी उत्तर-पुस्तक में लिखिए :

१) 'दिन' शब्द का विरोधार्थ शब्द है :
अ. अंधकार आ. दैनिक इ. उजाला ई. रात

२) 'गरीब' शब्द का भाववाचक संज्ञारूप है :
अ. गरीबिन आ. गरीबी इ. गरीब ई. गरीबा

३) सही अक्षर विन्यास (हिज्जे) का शब्द है :
अ. विश्वास आ. विस्वास इ. वीश्वास ई. विशवास

४) '55' को हिन्दी में कहते है :
अ. पचास पर पांच आ. पचास और पांच इ पचपन ई. पंचपन

५) 'सदी' शब्द का समानार्थ शब्द है :
अ. शादी आ. दस इ. शताब्दी ई. हजार

६) 'बेटा' का अन्य लिंग रूप है :
अ लडकी आ. बेटी इ. आदमियों ई. आदमी

७) 'आदमी' का अन्य वचन रूप है :
अ. आदमियों आ. आदमीयाँ इ. आदमियों ई. आदमी

८) 'मास' का विशेषण रूप है :
अ. मासक आ. माष इ. मासिक ई. मासिका

९) 'प्रतीक्षा करना' इसका अर्थ है :
अ. परीक्षा करना आ. राह देखना इ. प्रदक्षिण करना ई. पहचानना

१०) विजातीय शब्द यह है :
अ. पुजारी आ. राज इ. सेनापति ई. मंत्री

११) ठीक सर्वनाम को चुनकर खाली जगह भरिये:
………… बंबई जाएगा।
अ. में आ. वह इ तुम ई. तू

१२) इनमें व्याकरण शुध्द वाक्य यह है :
अ. मैने किताब पढ़ी आ. मैं किताब पढा इ. मैंने किताब पढता हैं ई. मैंने किताब पढा।

उत्तर–१) ई. रात २) आ गरीबी
३) अ. विश्वास ४) इ पचपन
५) इ. शताब्दी ६) आ बेटी
७) ई. आदमी ८) इ. मासिक
९) आ. राह देखना १०) अ. पुजारी
११) आ. वह १२) अ. मैंने किताब पढी।

—★—

## 1985 OCTOBER

प्रश्न 1) अ. किन्हीं तीन प्रश्नों के उत्तर एक-एक वाक्य में लिखिये : 3

१] विलियम कौन था ?
२] अर्जेंटीना कब आजाद हुआ ?
३] शूर्पणखा कौन थी ?
४] सब से शक्तिशाली पक्षी का नाम क्या है?
५] 'प्रेम' कविता के कवि कौन हैं ?

उत्तर-१. विलियम बेंजमिन का लडका था।
२. अर्जेंटीना १८१६ में आजाद हुआ।
३. शूर्पणखा रावण की बहन थी।
४. सब से शक्तिशाली पक्षी का नाम हमिंग बर्ड है।
५. 'प्रेम' कविता के कवि श्रीरामनरेश त्रिपाठी हैं।

प्रश्न 1) आ. किन्हीं तीन प्रश्नों के उत्तर चार या पांच वाक्यों में लिखिए :

१] तेनाली रामलिंगम् ने मल्लों को कैसे सबक सिखाया ?
२] ओलंपिया शहर क्यों प्रसिध्द था ?
३] बेंजामिन की 'खास पतंग' कैसी थी ?
४] मारीच ने श्रीराम से क्या बिनंती की ?
५] हमिंगबर्ड की सब से बडी विशेषता क्या है ?

उत्तर- १) एक बार तीन मल्ल कृष्णदेवराय के दरबार में आए। वे महा घमिंडी थे। राम लिंगम् उनके यहाँ जाकर उनकी प्रशंसा की। और उनसे कहा क्या तुम लोगों नें नारद, गौतम आदि आचार्यो द्वारा लिखित मल्लशास्त्रों का अध्ययन किया है ? उन्होंनें कहा वे कुस्ती लडना जानते हैं। शास्त्र नहीं जानते हैं। तेनाली रामलिंगम् उनसे बोला "हमारे राज्य में जितने मल्ल हैं वे सभी शास्त्र के पंडित हैं। सौ प्रकार के मल्लयुध्द का अध्ययन किया है। बाहर से आनेंवाले सभी मल्लों को इन्होंने हराया है। तुम भी ग्रंथ पढकर मल्ल शास्त्र में प्रवीण बनो। नहीं तो कल तुम्हारी हार हो जाएगी। रामलिंगम् की बात सुनकर वे मल्ल चुपचाप नगर छोडकर चले गए। इस प्रकार रामलिंगम् ने मल्लों को सबक सिखाया।

उत्तर- २) जिअस् मूर्ती ग्रीक के ओलंपिया शहर में थी। पुराने जमाने में ओलंपिया कला और संस्कृती का केंद्र था। सारे कलाकार और दार्शनिक भ्रमण के लिए यहाँ आते थे। यहाँ खेलों के बडे-बडे मुकाबले होते थे। इस तरह ओलंपिया शहर प्राचीन काल में बहुत प्रसिध्द था।

उत्तर ३) बेंजमिन ने खास तरह की पतंग बनाई थी। यह अजीब तरह की पतंग थी। रेशमी रूमाल और एक दूसरी को काटती हुई दो खप्पचियों से बनाई गई थी। उसके ऊपर के सिरे पर लोहे की एक नुकीलि सुई लगी हुई थी।

उत्तर- ४) मारीच सीतापहरण करते समय हिरन का रूप धारण कर चुका था। श्रीराम ने उसको हिरन समझकर उस पर बाण छोडा तो उसका असली रूप प्रकट हुआ। मरने के पहले उसनें श्रीराम से प्रार्थना की "भगवान आपके हाथों से मरकर में धन्य हूँगा। मुझे आशीर्वाद दें कि मेरी आत्मा हमेशा रामनाम में रमी रहे।"

उत्तर- ५) हमिंगबर्ड एक छोटासा पक्षी हैं। इसका वजन एक तोले से भी कम होता है। इसके सब से बडी विशेषता इसकी जीवित रहने की बलवति इच्छा शक्ति है।

प्रश्न 2) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए :
$1\frac{1}{2}\times1\frac{1}{2}=3$

१) "राजा लोग झूठ बोलते हैं।"
अ. किस पाठ में आया है ? आ. किसने कहा है ? इ. किससे कहा है ?

२) "पिताजी, क्या यह पतंग मेरे लिये है ?"
अ. किस पाठ में आया है ? आ. किसने कहा है ? इ. किससे है ?

३) "विद्वान् को विनीत होना चाहिए।"
अ. किस पाठ में आया है ? आ किसने कहा है ? इ. पाठ के लेखक कौन है ?

उत्तर- १] अ. यह वाक्य 'भरत' पाठ में आया है। आ. भरत ने कहा है। इ. दुष्यंत से कहा है।

उत्तर- २] अ. यह वाक्य "बेंजमिन की पतंग" पाठ में आया है। आ. विलियम् ने कहा है। इ. बेंजमिन से कहा है।

उत्तर- ३] अ. यह वाक्य "तेनाली रामलिंगम्" पाठ में आया है। आ. तेनाली रामलिंगम् ने कहा है। इ. पाठ के लेखक श्री वेमूरि राधाकृष्ण मूर्ति हैं।

प्रश्न 3) अ. कविता का नाम बताते हुए किसी एक पद्य का भावार्थ लिखिये। 3

१. प्रेम नशा जब छा जाता है
आंखों में भरपूर
सोना जगना दोनों उन से
हो जाते हैं दूर।

या

२. ये बहुरंगी आकाश कहाँ होंगे,
कवि होंगे तुलसीदास कहाँ, होंगे,
गढ का मैला, मेरठ की नौचन्दी,
इन पर हमनें हर वैभव हारा है।

उत्तर- १) कविता का नाम 'प्रेम' है। प्रेम बहुत विचित्र है। प्रेम रूपी नशा जब एक बार आंखों में छा जाता है तो वह सो भी नही सकता है, और जाग भी नहीं सकता है। प्रेम के नशा का परिणाम ही ऐसा होता है।

या

उत्तर- २) कविता का नाम है "देश हमारा है।" महान् भारत देश का वर्णन करते हुए कवि कहते है यहाँ जैसा सुन्दर आकाश और कहाँ हो सकता है। आकाश में रंग बिखरा हुआ रहता है। आकाश सुन्दर लगता है। अन्य देशों में कवि पैदा हो सकते हैं। परंतु तुलसीदास और तुलसीदास जैसे महाकवि भारत में ही पैदा होते हैं। गठका मैला और मेरठ की नौचन्दी जैसे उत्सव सिर्फ भारत में मात्र देखने को मिलते हैं।

प्रश्न 3) आ. कवि का नाम बताते हुए किसी एक दोहे का भावार्थ हिन्दी में लिखिए- 3

१] रोष रसना न खोलिये, बरू खोलिये तरवारी
सुनत मधुर पर्िनामहित, बोलिये वचन विचारी ॥

या

२] रहिमन सुधि सब से भलि, लगी जो बारम्बार।
बिछुरे मानुष फिर मिलै यहै ज्ञान अवतार ॥

उत्तर- १] यह तुलसीदासजी का दोहा है। तुलसीदासजी कहते है, कि, अगर तुम को गुस्सा आता है तलवार खोलो लेकिन जीभ मत खोलों। बाते कहते समय सोच समझकर करना चाहिए। बातें मधुर हों और परिणाम भला निकलें। इसी में तुम्हारा हित छिपा है।

उत्तर- २] यह रहीम का दोहा है। रहीमजी कहते है स्मृति हमारे मन में बार-बार पैदा होती है। इस प्रकार व्यक्ति का स्मरण होना अच्छा ही है। बिछडे हुए व्यक्ति के बारे में स्मृति याद दिलाती है। इसी को हम अवतार समझना चाहिए।

प्रश्न 4) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए- 4×2=8

१. वीरसिंह का दूत देवसिंह के पास क्यों गया ?
२. चारु स्मिता नें भद्रकपिल से कविता की नई पंक्तियाँ क्यों लिखाई ?
३. किसान नें अपनें खेत की फसल को ही क्यों उत्तम बताया ?
४. नेपोलियन नें अपनें वचन का पालन कैसे किया ?

उत्तर– १. वीरसिंह के राज्य पर मुगलों नें हमला किया।घमासान लडाई हुई। वीरसिंह की सेना कें हौसले परत होते जा रहे थे। निराश होकर अन्य राज्यों के राजाओं से सहायता की प्रार्थना की। कोई राजा मदद करने आगे नहीं आया। आखिर मंत्री ने सलाह दी कि दूत को भेजकर मणिपूर के राजा देवसिंह से सहायता की याचना की जाय। मंत्री की सलाह मानकर राजा वीरसिंह ने देवसिंह के पास दूत भेजा।

उत्तर– २. भद्रकपिल बडा कवि था। परंतु वह बहुत गरीब था। धन दौलत कें मोह में उसनें राजा को कविताएँ नहीं सुनाई। वह तपेदिक रोग से पीडित था। उसके लिए दो वक्त का भोजन मिलना भी मुश्किल हुआ। आखिर पत्नी चारुस्मिता ने राजा की ओर से पुरस्कार पाने के लिए पति भद्रकपिल से कविता की नयी पंक्तियाँ लिखाई।

उत्तर ३. किसान ने अपने ही खेत को उत्तम बताया। क्यों कि अपनी मेहनत से बोई फसल दूसरों की मेहनत से बोई फसलसे अच्छी होतीं। इसके अलावा राजा फसल के दाम चुकानेवाले नहीं थे। मानवता के नाते दूसरों की फसल कटवानें के बदले अपने खेत की फसल कटवाना किसान नें अच्छा समझा। इसलिए किसान ने कपनी खेत की फसल को ही उत्तम बताया।

उत्तर– ४. देखो १९८४ एप्रिल Q.४–(३)

प्रश्न 5) कुछ आवश्यक किताबें मांगते हुए किसी एक पुस्तक व्यापारी के नाम पत्र लिखिए– **4**

या

दशहरे देखने को बुलाते हुए अपने मित्र को पत्र लिखिए।

उत्तर–

अ ब क
1012 के.सी. रोड
सप्तापुर धारवाड 8-8-85

सेवा में
विनोद पुस्तक मन्दिर (U.P.)
आग्रा

प्रिय महोदय,

प्रणाम। मैं एस्.एस्.एल्.सी. परीक्षा के लिए अभ्यास कर रहा हूँ। मुझे निम्नलिखित पुस्तकों की आवश्यकता है। उनको ऊपर लिखे पते पर वि.पि.पि. द्वारा भेजिये।

१] हिन्दी प्रबंध – लेखक श्री लक्ष्मी नारायण
२] हिन्दी शब्द कोश – लेखक शर्मा (L. N.)
३] हिन्दी व्याकरण – लेखक कामना प्रसाद गुरु

ऊपर लिखित पुस्तकों को जल्दी भेजदिजीए, और उसकें साथ ही एक पुस्तक सूची भेज दीजिए।

भवदीय,
अ ब क

पता–

सेवा में
विनोद पुस्तक मंदिर
आग्रा (U.P.)

उत्तर- अथवा

अ ब क
17, वेंकटपेट
15-9-85
धारवाड

प्रिय मित्र अनिल,

प्रणाम। तुम्हारा पत्र मिला। जानकर खुशी हुई कि तुम चित्रकला परीक्षा में प्रथम आए हो।

अगले महिने दूसरी तारीख को दशहरा आरंभ हो रहा है। इस त्योहार को सारे कर्नाटक में वैभव से मानाते हैं। धारवाड में भी दशहरे को धूम धाम से मनाते हैं। यहाँ मेला भी होता है। धारवाड में लक्ष्मी नारायण मंदिर को विशेष रूप से शृंगार करते है। सांस्कृतिक कार्यक्रम बहुत अच्छे होते हैं। इसीलिए तुम अब की बार दशहरे त्योहार मनानें के लिए धारवाड आओ। स्कूल के लिए भी छुट्टि रहती है। मैं तुम्हारी प्रतीक्षा करता हूँ।

घर में माँ, बाप को मेरा नमस्कार बताना। खत का जवाब दो।

तुम्हारा प्रिय मित्र
अ ब क

पता-

सेवा में
बळवंत रामराव जोशी
जोगळो गल्लो
बळ्ळारी

प्रश्न 6) अपनी मातृभाषा में अनुवाद कीजिए- 5

दसवीं कक्षा की परीक्षाएँ हो गई। पुस्तकालयों की पुस्तकों को ठीक तरह से रखने में श्रीनिवास की मदत करने के लिए मैंने शिवाजी से कहा। मैं नहीं जानती क्या हुआ है? पुस्तकालय के रूप में उपयोग किया जा रहा था, वहाँ गई। श्रीनिवास उदास बैठा था।

उत्तर-

ಹತ್ತನೇ ಇಯತ್ತೆಯ ಪರೀಕ್ಷೆಗಳಾದವು. ಪುಸ್ತಕಾಲಯದ ಪುಸ್ತಕಗಳನ್ನು ಸರಿಯಾಗಿ ಹೊಂದಿಸಿಡಲು ಶ್ರೀನಿವಾಸನಿಗೆ ಸಹಾಯ ಮಾಡಲು ನಾನು ಶಿವಾಜಿಗೆ ಹೇಳಿದೆನು. ಅಲ್ಲಿ ಏನಾಯಿತೆನ್ನುವದು ನನಗೆ ಗೊತ್ತಿಲ್ಲ. ಪುಸ್ತಕಾಲಯವೆಂದು ಯಾವ ಭಾಗವನ್ನು ಉಪಯೋಗ ಮಾಡಲಾಗುತ್ತಿತ್ತೋ ಅಲ್ಲಿ ನಾನು ಹೋದೆನು, ಶ್ರೀನಿವಾಸ ಉದಾಸನಾಗಿ ಕುಳಿತು ಕೊಂಡಿದ್ದನು.

प्रश्न 7) निम्नलिखित प्रश्नों के चार-चार उत्तर दिए गये हैं। उनमें एक सही उत्तर चुनकर अपनी उत्तर-पुस्तक में लिखिए-

१) 'पीर' शब्द का समनार्थक शब्द है :
अ] पीरियड आ] परि इ] पीडा ई] पीला

२) 'दिन' का विशेषण रूप है :
अ] दिनी आ] दिन में इ] दिन का ई] दैनिक

३) सही अक्षर विन्यास (हिज्जे) का शब्द है :
अ] दरम आ] धर्म इ धर्मा ई] दर्म

४) 'बालक' शब्द का अन्य लिंग रूप है :
अ] बालिका आ] बालकी इ] बाला ई] बाले

५) 'चतुर' शब्द का भाववाचक संज्ञा रूप है :
अ] चतुरा आ] चतुर इ] चतुराई ई] चतरी

६) 'पिता' को पत्र लिखते समय इस तरह संबोधन करते है :
अ] रे पिता आ] पीताजी इ] परम पिता ई] पूज्य पिताजो

७) इनमें विजातीय शब्द है :
अ] गांव आ] नगर इ] नदी ई] शहर

८) 'शर्म' शब्द का विरोधी शब्द है :
अ] शरम आ] बेशर्म इ] अशर्म ई] शर्मी

९) माता शब्द का अन्य वचन रूप है :
अ] माते आ] माताहरो इ] मात ई] माताएँ

१०) '35' को हिन्दी में कहते हैं :
अ] पैंतीस आ] तीस पर पांच इ] तीस पांच ई] तीन पर पांच

११) ठीक सर्वनाम चुनकर खाली जगह भरिये :
......मैदान में दौडो।
अ] तू आ] तुम इ] हम ई] वह

१२) इनमें व्याकरण शुध्द वाक्य है :
अ] मेरा वहन का नाम सीता है।
आ] मेरी बहन के नाम सीता है।
इ] मेरी बहन की नाम सीता है।
ई] मेरी बहन का नाम सीता है।

उत्तर–

| | |
|---|---|
| १] इ पीड़ा | २] ई. दैनिक |
| ३] आ. धर्म | ४] अ. बालिका |
| ५] इ. चतुराई | ६] ई. पूज्य पिताजी |
| ७] इ. नदी | ८] आ. बेशर्म |
| ९] ई. माताएँ | १०] अ. पैंतीस |
| ११] अ. तुम | १२] ई. मेरी बहन का नाम सीता है। |

—★—

## 1986 MARCH

प्रश्न 1) अ. किन्हीं तीन प्रश्नों के उत्तर एक-एक वाक्य में लिखिए : 1×3=3

क. कृष्णदेवराय किस राज्य के राजा थे ?
ख. बैडमिंटन के विश्व विख्यात खिलाडी प्रकाश पाडुकोणे कहाँ के हैं ?
ग. अर्जेंटीना की राष्ट्रीय मुद्रा कौन-सा है?
घ. श्रीराम, लक्ष्मण और सीता कहाँ ठहरे हुए थे ?
ङ. सच्चा देशभक्त कौन है ?

उत्तर–

क) कृष्णदेवराय विजयनगर राज्य के राजा थे।
ख) बैडमिंटन के विश्व विख्यात खिलाडी प्रकाश पाडुकोनें कर्नाटक राज्य के बेंगलूर के निवासी हैं।
ग) अर्जेंटीना की राष्ट्रीय मुद्रा पैसो है।
घ) श्रीराम, लक्ष्मण और सीता पंचवटी में ठहरे हुए थे।
ङ) सच्चा नागरिक ही सच्चा देशभक्त है।

प्रश्न 1) आ. किन्हीं तीन प्रश्नों के उत्तर चार या पांच वाक्यों में लिखिए : 3×3=9

च. भैरवभट्ट नें कृष्णदेवराय के दरबार में आकर क्या कहा ?
छ. भरत कौन था ? वह बचपन में ही कैसा साहसी था ?
ज. ओलंपिया शहर क्यों प्रसिध्द था ?
झ. खुले मैदान में सब लोग क्यों इकट्टे हो गए थे ?
ञ अच्छे खिलाडी बनने के लिए किस ओर ध्यान देना जरूरी है ?

उत्तर– च) भैरवभट्ट नामक एक आदमी श्री कृष्णदेवराय के दरबार में आकर बोला–"राजन् में तर्कशास्त्र का बहुत बडा पंडित हूँ। आपके दरबार के पंडितों से में शास्त्रार्थ करना चाहता हूँ।" इस प्रकार भैरवभट्ट गर्व के साथ राजा से बोला।

उत्तर– छ) भरत शकुंतला और दुष्यंत का

बेटा था। वह निडर और साहसी था। बाघ के साथ खेलता था। उसके मुंह खोलकर दांत गिनता था। वह अपना दोस्त पद्मनाभ को भी हराया है। इस प्रकार भरत को बचपन में ही शूर और साहसी के रूप में देखते है।

ज) देखो १९८५ अक्टोबर Q. १ आ-(२)

उत्तर- झ) गरमियों की सुहावने श्याम थी। छुट्टि का दिन होनें के कारण गांव के खुले मैदान में बहुत लोग जमे थे। ये सभी लोग पतंग बाजी का मुकाबला देखनें के लिए इकट्टे हुए थे। आसमान लाल, नीलि, पीला, हरि, और सफेद पतंगों से भरा हुआ था।

उत्तर ञ). अच्छे खिलाडी बनने के लिए खेल की तकनीक जानना चाहिए। सब से पहले अपनी सेहत का ध्यान रखना चाहिए। स्वास्थ्य अच्छा है, तो किसी भी खेल में भाग लेना संभव है। खिलाडी के लिए हिम्मत हारना बुरी बात है।

प्रश्न 2) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए :

१. राजन् में शास्त्रार्थ के लिए तैयार हूँ। मुझे अवसर देने की कृपा कीजिए।
i) ये वाक्य किस पाठ से लिया गया है ?
ii) किसने कहा है ? iii) किससे कहा है ?

२. "ताकत या दमखम के बिना आप किसी भी खेल में आगे नहीं बढ सकते।"
i) यह वाक्य किस पाठ से लिया गया है ?
ii) ऐसे कौन बोले ? iii) किससे बोले ?

३. "मणि छोडकर सर्प नहीं जीता, अंधा लाठी छोडकर एक डग भी नहीं चलता।"
i) किस पाठ में आया है ? ii) किसने कहा है ? iii) किससे कहा है ?

उत्तर- १.
i) यह वाक्य 'तेनाली रामलिंगम्' पाठ में आया है।
ii) इस वाक्य को तेनाली रामलिंगम् नें कहा
iii) इसको राजा कृष्णदेवराय से कहा है।

उत्तर- २.
i) यह वाक्य 'आज मेरा है कल तुम्हारा है' पाठ में आया है।
ii) ऐसे प्रकाश पाडुकोणे बोले।
iii) पाठकों से बोले।

उत्तर- ३.
i) यह वाक्य 'भरत' पाठ में आया है।
ii) इसें दुष्यंत नें कहा है।
iii) भरत से कहा है।

प्रश्न 3) अ] कविता का नाम बताते हुए किसी एक पद्य का भावार्थ लिखिए :

3×1=3

१. कोई तुम को रोक न पाये
मुँह से कभी न निकले 'हाय'
करे उठाकर लोग अंगुलियाँ
वीर! तुम्हारी ओर हमारा।

आगे बढना

या

२. जहाँ कठोर जमीन को नरम करके
किसान खेती कर रहा है।
जहाँ मजदूर पत्थर तोडकर रास्ता
तैयार कर रहे हैं,
धूप बरसात में सदा तपते झुलसते है;
तेरा देवता वहाँ चला गया है।

उत्तर- १) 'आगे बढना काम तुम्हारा' कविता में ये पंक्तियाँ हैं।

लक्ष्य तक पहुँचते समय वीर कभी रुकता नहीं थकता नहीं। कवि वीर को उध्येश्य करके कहते हैं कि तुम को कोई रोक न पाए। विपत्तियां आती हैं तो उन्हे देखकर तुम्हारे मुंह से 'हाय' शब्द न निकले। वीरों को कैसा होना चाहिए, यह दिखानें के लिए लोग तुम्हारी तरफ उँगलियाँ उठाएँ।

या

उत्तर- २) देखो १९८४ अप्रिल Q. ३ अ-(२)

प्रश्न 3) आ. कवि का नाम बताते हुए किसी एक दोहे का भावार्थ लिखिए : 3×1=3

१. तरूवर फल नहीं खात है सदवर पिए न पान।
कहि रहीम पर काज हित।
संपति संचहि सुजान।।

२. गोधन गजधन बाजिधन और रतन धन खान।
जब आवै संतोष धन सब धन धूरि समान।।

उत्तर-१. देखो १९८४ अक्टोबर Q. ३ आ-(२)
२. देखो १९८५ एप्रिल Q. ३ आ-(२)

प्रश्न 4) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए : 4×2=8

ट. राजा दीप्तिकेतु का स्वभाव कैसा था ?
ठ. तीसरा किसान कैसा था ?
ड. शिवाजी नें अपनें पत्र में क्या लिखा ?
ढ. जतीन की माँ के स्वभाव का परिचय दीजिए।

उत्तर- ट) राजा दीप्तिकेतु नेक राजा था। वह अपनी दानशूरता के लिए प्रसिध्द था। सहृदयी राजा था। वह अपने राज्य के पंडित विद्वान् और कवियों का आदर करता था। कोई भी विद्वान् उसके दरबार से खाली हाथ में नहीं लौटता था।

उत्तर- ठ) तीसरें किसान के आँखें तेज थी। उसकी आवाज बिलकुल साफ थी। पहले किसानों की तरह बहरा नहीं था। जब दरबार को आया बिना बैसाखी से आया। जब जारनें दाना दिखाया तब किसान नें एक टुकडा कुतरा और चबाने लगा। किसान जार को बताता है कि ऐसे ही दाने को खेत में बोए था, और फसल काटी थी।

उत्तर- ड) शिवाजी पुस्तकों की चोरी करके भाग गया। उसको मद्रास में एक नौकरी भी मिली। वह अपनी टीचर को एक खत लिखता है और बताता है कि पुस्तकों की चोरी उसनें क्यों की। उसको ५० रुपियों की आवश्यकता थी। तभी नौकरी मिलती थी। कोई पैसे देने के लिए तैयार नहीं थे। इसलिए उसने पुस्तकों की चोरी की। उनको बेचकर नौकरी पाई। उसनें अपने पत्र में यह भी लिखा है कि जो पैसे भेजें जा रहे हैं वे चोरी कें नहीं हैं। इतने दिनों तक टीचर को कष्ट दिया था। उसके लिए वह माफि चाहता है। इस प्रकार शिवाजी पत्र में अपने स्वभाव का परिचय देता है।

उत्तर- ढ) जतीन की माँ निडर थी। वह किसी से नहीं डरती थी। विपत्तियों का सामना करना जानती थी। वह चाहती थी, उसका बेटा जतीन कभी डरपूक या कायर न बने। जतीन को काटनें के लिए जब कुत्ता आता है, जतीन भागकर घर के अंदर घुसना चाहता है। किंतु माँ चेतावनी देती हुई साहस से मुकाबला करनें के लिए कहती है। जतीन रुका। कुत्ता दुम् दबाकर भाग गया। इस प्रकार माँ अपने बेटे जतीन में हमेशा साहस

और हिम्मत की भावना जागृत करनेवाली औरत हुई थी।

प्रश्न 5) शैक्षणिक प्रवास पर जाने के बारे में अपने पिताजी की अनुमति मांगते हुए एक पत्र लिखिए।

या

इसमें एक के बारे में दस दस वाक्य का छोटा निबंध लिखिए :

१. किसान २. सैनिक ३. पुस्तकालय

अ ब क
25, लक्ष्मी निवास विद्यानगर
बागलकोट

2-2-86

पूज्य पिताजी,

आदरणीय प्रणाम। इसी महिने के दसवीं तारीख को हमारे स्कूल के बहुत से विद्यार्थी हंपी देखने जा रहे हैं। विद्यार्थियों के साथ चार अध्यापक भी आ रहे हैं। यह प्रवास हम विद्यार्थियों के लिए बहुत महत्व का है। विजयनगर दक्षिण हिन्दुस्थान में ही अन्यता प्रबल राज्य हुआ था। वह आज एक उजडा हुआ गांव बन गया है। इतिहास के ऐसे परिवर्तन को कौन देखना नहीं चाहता, हम विद्यार्थियों के लिए यह अत्यंत उपयोगी शैक्षणिक प्रवास बनेगा। मैं भी इस प्रवास में शामिल होना चाहता हूँ। कृपया अनुमति दीजिए।

छोटे भाई को मेरा आशीर्वाद और माँ को सादर प्रणाम। कृपया जल्दी उत्तर लिखिए।

आपका विनम्र पुत्र
अ ब क

पता–

सेवा में
आनंदराव देसाई
28, रामदेव गल्ली
बेळगांव

अथवा

उत्तर– १. किसान :- किसान खेत में काम करता है। वह सारे जगका अन्नदाता है। वह खेत में सुबह से श्याम तक काम करता है। फिर भी उसे दो वक्त पेट भर खाना नहीं मिलता है। दुनियाँ के लोगों को कपडा देता है। किंतु खुद पहननें को काफी कपडे नहीं होते हैं।

भारत में किसान की स्थिती शोचनीय है। उसकी स्थिति में सुधारण होना ही चाहिए। सरकार को चाहिए कि किसान को खेत में बीज बोने के लिए कम पैसे में दे दें। खेत में कुआँ खोलने के लिए उसको पैसे चाहिए। सरकार यहाँ भी पैसे देकर मदद कर सकती है। हमें ध्यान रहना चाहिए कि किसान की स्थिति सुधारती है, तो हमारा देश सुधरेगा और आगें बढेगा। दि. लाल बहदूर शास्त्री की घोषणा "जय जवान जय किसान" हमें हमेशा याद रखना चाहिए।

२. सैनिक :– सैनिक देश की रक्षा करता है। वह देश रक्षा दिन रात जाकर करता है। सच्चा देश भक्त सैनिक ही है। हमारे देश की रक्षा सीमा में रहनेवाले सैनिक करते आये हैं।

भारत में सैनिक की स्थिति बहुत ही शोचनीय है। उनकी स्थिति में सुधारण होना चाहिए। लडने के लिए आधुनिक शस्त्रास्त्र का उपयोग उसको मालूम होना चाहिए। भारत स्वतंत्र होनें के बाद चीन और पाकिस्तान ने हम पर हमला किया था। भारतीय सैनिक ने डटकर उनका सामना किया।

युध्द में सैनिकों ने जो वीरता और बहादूरी दिखाई वह हमें स्मरण रखने योग्य है। देश के रक्षा करने वाले सैनिकों को काफी कपडे और आहार देना चाहिए। सैनिक अगर खुश है तो हम देशवासी सुरक्षित रहते है।

३. पुस्तकालय :- पुस्तकालय में पुस्तकें होती है। पुस्तकालय ज्ञान का भांडार होता है। सार्वजनिक पुस्तकालयों का उपयोग हर आदमी कर सकता है।

हर आदमी हर पुस्तक खरीद नहीं सकता है। किमती पुस्तकें खरीदना तो मुश्किल है। ऐसे समय में वह पुस्तकालय जाकर अपना ज्ञान, अपना मनो-रंजन बढा सकता है।

पुस्तकालय में उपन्यास, कहानियों काव्य, नाटक, प्रबंध आदि के अलावा तंत्रज्ञान संबंधी पुस्तकें भी होती हैं। साप्ताहिक, मासिक, पाक्षिक आदि म्यागजिन भी पुस्तकालय में मिलते हैं। आज कल छोटे-छोटे गांवों में भी पुस्तकालय हो रहे हैं। गांवों के लोग भी उसका उपयोग जान चुके हैं।

प्रश्न 6) अपनी मातृभाषा में अनुवाद कीजिए- 5

नागरिक एक सरल सी वस्तु है। उसे निभाने के लिए हमें दूसरों की ओर ध्यान रखना चाहिए। जो सच्चा नागरिक है वह देश उन्नती में सहायक बनता है। सच्चा नागरिक ही सच्चा देशभक्त है।

उत्तर-

ನಾಗರಿಕತೆಯು ಒಂದು ಸರಳ ವಸ್ತುವಾಗಿದೆ. ಅದನ್ನು ನಿಭಾಯಿಸುವದರಸಲುವಾಗಿ ಮತ್ತೊಬ್ಬರೆಡೆಗೆ ಲಕ್ಷ್ಯಕೊಡಬೇಕಾಗುವದು. ನಿಜವಾದ ನಾಗರಿಕನು ದೇಶದ ಉನ್ನತಿಯಲ್ಲಿ ಸಹಾಯಕನಾಗುವನು. ನಿಜವಾದ ನಾಗರಿಕನೇ ನಿಜವಾದ ದೇಶಭಕ್ತನು.

प्रश्न 7) निम्नलिखित प्रश्नों के उत्तर दिए गए हैं। उनमें से एक एक सही उत्तर चुनकर अपने उत्तर-पुस्तक में लिखियें-

a) संसार का समनार्थक शब्द यह है-
१. देश २. परिवार ३. दुनिया ४. समेत

b) 'प्रेम' कविता के कवि...... ...हैं।
१. श्री रवींद्रनाथ ठाकुर २. श्री धर्मपाल शास्त्री ३. श्री राम नरेश त्रिपाठी
४. श्री राम अवतार

c) प्राण हथेलि पर रखकर लडने का अर्थ है-
१. प्राण जाना... २ प्राण फँसना
३. प्राण की चिंता न करके लडना
४. प्राण बचना

d) हमारे लिए बाल महोत्सव है-
१. 26 जनवरी २. 15 अगस्त
३. 2 अक्टूबर ४. 14 नवंबर

e) विजातीय शब्द को चुनकर लिखिए-
१. गाय २. बैल ३. घोडा ४. सिंह

f) सही अक्षर विन्यास (हिज्जे) शब्द है-
१. समस्कृत २. संकृत ३. संस्कृत
४ संस्कृता

g) 'अध्यापिका' का लिंग बदलिए-
१. अध्यापिका २. अध्यापक ४. अद्यापक
४ अध्यापको

h) सूक्त शब्द भरिए।--------हमेशा सच बोलिये।
१. तू २. तुम ३. हम ४. आप

i) वह अपना कर्तव्य कर रहा है-
१. सामान्य वर्तमानकाल २. तात्कालिक वर्तमानकाल ३. भविष्यत्काल
४. भूतकाल

j) 'शरीर' का वचन बदलिए–
१. शरीर २. शरीरा ३. शरीरे ४. शरीरों

k) 'मुश्किल' का विरुद्ध शब्द है-
१. आसमान २. आसान ३. असफल
४. अकसर

l) '$7\frac{1}{2}$' को हिन्दी में कहते हैं–
१. आधा सात २. साढे साथ ३. साढे सात
४. साढे सात

m) इसमें व्याकरण शुध्द वाक्य है–
१. राम नें रोटी खाया २. राम ने रोटी खाये
३. राम नें रोटी खायी ४. राम ने रोटी खायीं

उत्तर–

a) ३. दुनिया
b) ३. श्री रामनरेश त्रिपाठी हैं
c) ३. प्राण का चिंता न करकें लडना
d) ४. 14 नवंबर
e) ४. सिंह
f) २. संस्कृत
g) २. अध्यापक
h) २. आप
i) २. तात्कालिक वर्तमानकाल
j) १. शरीर
k) २. आसान
l) ४. साढेसात
m) ३. राम नें रोटी खायी।

—★—

## 1986 OCTOBER

प्रश्न 1) अ. किन्हीं तीन प्रश्नों का उत्तर एक-एक वाक्य में लिखिए :

१. डायना किसकी आराध्यदेवीं थी ?
२. चारुस्मिता कौन थी ?
३. 'भरत' पाठ के लेखक कौन हैं ?
४. संसार में कितने प्रकार के गेंडे पाये जाते हैं ?
५. अर्जेंटीना कहाँ है ?

उत्तर–

१) डायना यूनानि लोगों की आराध्यदेवी थी।
२) चारुस्मिता कवि भद्रकपिल की पत्नी थी।
३) 'भरत' पाठ के लेखक श्री लक्ष्मीनारायण मिश्र हैं।
४) संसार में दो प्रकार के गेंडे पाये जाते हैं।
५) अर्जेंटीना दक्षिण अमेरिका के दक्षिणि भाग में है।

प्रश्न 1) आ. किन्हीं तीन प्रश्नों के उत्तर चार-पांच वाक्यों में लिखिए :

१] बातचीत में शिष्टाचार की आवश्यकता क्यों है ?
२] भरत कौन था ? उसे देखकर दुश्यंत क्यों रोनें लगा ?
३] श्रीराम नें मारीच पर क्यों बाण चलाया ?
४] गेंडे कें सींग का क्या महत्व है ?
५] पिरामिड कैसी इमारतें हैं ? वे क्यों बनाई गयी ?

उत्तर– १) बातचीत में शिष्टार का स्थान बहुत ऊँचा है। मनुष्य कें स्वभाव का पता उसकी बातचीत से लगता है। बडों के साथ बातचीत करते समय विनय के साथ बोलना चाहिए। जिस व्यक्ति की बातचीत में शिष्टाचार नहीं होता है, उस व्यक्ति कें साथ भले आदमी बातचीत करना पसंद नहीं करते है। इसलिए बातचीत करने में शिष्टाचार की अत्यंत आवश्यकता है।

उत्तर– २) भरत दुष्यंत का बेटा था। भरत दुष्यंत से बिछुड गया था। राजा दुष्यंत को पहिले मालूम ही नहीं हुआ था कि उसका एक बेटा है, और वह बेटा शूर वीर है। जब दुश्यंत को मालूम हुआ आश्रम का वह शूर बालक उसका बेटा

है, और शकुंतला उसकी पत्नी है, तब उसे पिछलि भूली बातें याद आयी, और वह दु:खित होकर रोनें लगा।

उत्तर- ३) रावण सीता का अपहरण करना चाहता था। योजना के अनुसार रावण ने मारीच को पंचवटी भेजा। मारीच सोने के हिरण में रूपांतरित होकर कुटिया के आसपास घूमने लगा। सीता हिरण के खाल लाने के लिए आग्रह करने लगी। श्रीराम ने सीता को बहुत समझाया। लेकिन सीता ने अपना हट नहीं छोडा। श्रीराम हिरण को मारनें के लिए उसके पीछे चल पडे। और अवसर पाकर उस पर वाण चलाया।

उत्तर- ४) गेंडे दुनिया में बहुत कम हैं। इनके सींग को चमत्कारिक माना जाता है। हाँग-काँग के लोग गेंडे की सींग का पौडर बहुत खरीदते हैं। यदि सींग का पौडर बनाकर बेचदिया जाय तो काफी लाभ होता है। यही गेंडे की सींग का महत्व है।

उत्तर- ५) पिरामिड् त्रिकोनी शक्ल की इमारतें हैं। ये इमारतें मिश्र के पुरानें बादशाहों के मकबरे हैं। प्राचीन मिश्रवासियों का यह विश्वास था कि मरे हुए आदमी की आत्मा फिर उसके शरीर में वापस आती है। इसलिए उन्होंनें पिरामिड की निर्माण किया।

प्रश्न 2) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए :

१] 'हर भक्त हनुमान नहीं होता।'
अ. किस पाठ में आया है? आ. किसनें कहा है? इ. पाठ के लेखक कौन है?

२] 'हमें शास्त्रों से कोई संबंध नहीं है।'
अ. किसने कहा? आ. किससे कहा है? इ. पाठ का नाम क्या है?

३] 'भाग्य से जो छूट गया, उसे भूल जानें दो।'
अ. किसनें कहा है? आ. किसमें कहा है? इ. पाठ का नाम क्या है?

उत्तर- १] अ. यह वाक्य 'आज मेरा है कल तुम्हारा है' पाठ में आया है। आ. प्रकाश पादुकोणे ने कहा है। इ. पाठ के लेखक प्रकाश पाडुकोणे हैं।

२] अ. इस वाक्य को मल्लों ने कहा है। आ. तेनाली रामलिंगम् से कहा है। इ. पाठ का नाम है 'तेनाली रामलिंगम्।'

३] अ. शकुंतला नें कहा है। आ. रोहिणी से कहा है। इ. पाठ का नाम है 'भरत'।

प्रश्न 3) अ. कविता का नाम बताते हुए किसी एक पद्य का भावार्थ लिखिए :

१] हरेक लेहर उठ रही
नये-नये उछाह में,
हरेक धार बह रही
नये-नये प्रवाह में
न रोक पा रहा रहा कोई, नया-नया उठान है।
नयी दिशा, नई उषा, नवीन आसमान है॥

अथवा

२) लक्ष्य भले ही दूर तुम्हारा, पहुँचो जोर लगाकर सारा,
मर्दों की हिम्मत के आगे, क्या पर्वत क्या जल की धारा,
संभव है तू पहुँच न पाये, शायद कुछ दूरी रह जाए।
'आशा की जय' कहकर फिर भी बढता जाए कदम तुम्हारा।

उत्तर– १) कविता का नाम है नई दिशा नई उषा। हर जगह नया पन गोचर हो रहा है। सागर में प्रत्येक लहर उत्साह के साथ ऊपर उठ रही है। नदियों में नया प्रवाह उमंग के साथ बह रहा है। इसको कोई रोक नहीं सकता है। नवीनता सभी जगह सभी ओर व्यक्त हो रही है।

२) देखो अक्टोबर १९८४ Q. ३ आ.

प्रश्न 3) आ] कवि का नाम बताते हुए किसी एक दोहे का भावार्थ लिखिए :

१. कबीर चंदन का बिखा भला बेंढिओ दाक पलास।
ओह भी चंदन होइ रहे बसे जु चंदन पासि।।

अथवा

२. रावन राम की हत्यों दोष राम कह नाहि।
निजहित अनहित देखु किन, तुलसी अपहि माहि।।

उत्तर– १] कवि का नाम है 'श्री कबीर दास'। कबीरदासजी इस दोहे में कहते हैं, कि चंदन के पेड के पास जो पेड पैदा होता है. वह भी चंदन की तरह सुगंधित हो जाएगा। कवि संकेत करना चाहता है कि चंदन वृक्ष पैदा होकर सुगंधित होता है। सज्जनों के पास जो व्यक्ति रहता है वह भी सज्जन ही हो जाएगा।

उत्तर– २] इस दोहे को तुलसीदास नें लिखा है। वे इस दोहे में कहते हैं कि रावन नें अपनी हत्या खुद कर ली है। इसमें राम का दोष नहीं। अपना भला बुरा हित अनहित अपने आप में है। इसे तुम पहचानते क्यों नहीं हो ?

प्रश्न 4) किन्हीं दो प्रश्नों के उत्तर लिखिए :

१. भद्रकपिल ने कौन-सी कविता लिखी ? उसके लिए प्रेरणा किस तरह मिली ?
२. नेपोलियन ने दर्जी से क्यों पनाह मांगी ?
३. शंकर कौन था ? उसमें कौन से गुण थे ?
४. शिवाजी ने चोरी क्यों की ?

उत्तर– १. भद्रकपिल एक बडा कवि था, परंतु वह गरीब था।

पत्नि के आग्रह के कारण उसने एक कविता लिखी।

बार-बार क्या घिस रहा,
लगा रहा क्या पानी।
तेरे मन की बात मैंने,
बिना बताए जानी।

ऊपर की कविता लिखते समय उसके मन में न भाव था न कल्पना। आंगन में बैठे हुए कौए को देखा। कौआ बार-बार अपनी चोंच को पानी में भिगो कर आंगन के स्पर्श से रगड रहा था। इसी कौए से भद्र कपिल ने प्रेरणा पाई।

उत्तर– २ नेंपोलियन हट्टा–कट्टा और मजबूत था। उसको पकडनें के लिए रूसी सैनिक दोडकर आ रहे थ। नेपोलियन रूसी सैनिकों से बचने के लिए दर्जी के पास आकर पनाह मांगी। नेपोलियन ने दर्जी चो वचन दिया कि अगर वो बच जाए तो उसे माला माल करदेगा।

उत्तर– ३) शंकर एक कुरमी किसान था। वह गरीब था। छल प्रपंच के दुनिया से बहुत दूर था। ठग विद्या नहीं जानता था। किसान होंनें पर भी भोजन मिला तो खाता, नहीं तो चबेनें पर

